होगी। जातक धनी एवं पराक्रमी होगा। एवं उदार मनोवृत्ति (खर्चीले स्वभाव) का व्यक्ति होगा।

3. **चंद्र+बुध**–जातक प्रबल भाग्यशाली होगा।
4. **चंद्र+गुरु**–चंद्रमा यहां उच्च का होकर, बृहस्पति के साथ लग्न स्थान, पराक्रम भाव एवं पंचम भाव को पूर्ण दृष्टि से देखेगा। फलत: जातक को पिता की सम्पत्ति एवं परिजनों का प्रेम मिलेगा। जातक की संतान पढ़ी-लिखी व सुशील होगी। जातक राजातुल्य ऐश्वर्य को भोगेगा।
5. **चंद्र+शुक्र**–यहां शुक्र स्वगृही एवं चंद्रमा उच्च का होने से 'किम्बहुना' नामक राजयोग बनेगा। जातक राजा या राजमंत्री से कम नहीं होगा।
6. **चंद्र+शनि**–जातक पराक्रमी एवं भाग्यशाली होगा।
7. **चंद्र+राहु**–जातक राजा होगा।
8. **चंद्र+केतु**–जातक का भाग्योदय संघर्षपूर्ण होगा।

## कन्यालग्न में चंद्रमा की स्थिति दशम स्थान में




कन्यालग्न में चंद्रमा लाभेश होने के कारण पाप फलप्रद है। चंद्रमा अपने पुत्र बुध के लग्न में थोड़ा उद्विग्न रहता है क्योंकि बुध अपने पिता चंद्रमा का परम शत्रु है। जबकि चंद्रमा बुध से वैर भाव नहीं रखता। यहां दशम स्थान में चंद्रमा मिथुन (शत्रु) राशि में होगा। ऐसे जातक को पिता, नौकरी, व्यापार, व्यवसाय में लाभ होगा। जातक तीव्र बुद्धि वाला एवं बहादुर होगा। जातक अमीर होगा एवं सुन्दर आभूषणों से युक्त स्त्री का स्वामी होगा। जातक कला-कुशल होगा। सरकारी क्षेत्र में जातक का प्रभाव होगा।

**दृष्टि**–दशम स्थान गत चंद्रमा की दृष्टि चतुर्थ भाव (धनु राशि) पर होगी। ऐसे जातक को माता-पिता एवं वाहन का सुख पूर्ण मिलेगा।

**निशानी**–घर में दुधारू पशु या दूध वाले वृक्ष या एकाधिक वाहन होंगे।

**दशा**-चंद्रमा की दशा-अन्तर्दशा में जातक को नौकरी, व्यवसाय व व्यापार में लाभ होगा। जातक को धन की प्राप्ति भी होगी।

### चंद्रमा का अन्य ग्रहों से सम्बन्ध–

1. **चंद्र+सूर्य**–कन्यालग्न में चंद्रमा लाभेश होने से पापी है। सूर्य व्ययेश होने से अशुभ फलदाता है। इन दोनों की युति वस्तुत: लाभेश चंद्र की व्ययेश के साथ

निरर्थक युति है। यहां दशम स्थान में दोनों ग्रह मिथुन राशि में होंगे। ऐसे जातक का जन्म आषाढ़ कृष्ण अमावस्या दोपहर 12 बजे के आस-पास होता है। यहां बैठकर दोनों ग्रहों की दृष्टि चतुर्थ भाव (धनु राशि) पर होगी। ऐसे जातक को माता-पिता की आंशिक सम्पत्ति मिलती है। जातक का सरकार में, राजनीति में दबदबा रहता है।

2. **चंद्र+मंगल**—यहां दशम स्थान में दोनों ग्रह मिथुन राशि में होकर लग्न स्थान (कन्या राशि), चतुर्थ स्थान (धनु राशि) एवं पंचम स्थान (मकर राशि) को देखेंगे। मंगल यहां दिक्बल को प्राप्त करके अपनी उच्च राशि को देखेगा। चंद्रमा यहां 'यामिनीनाथ योग' बनायेगा। फलत: 'महालक्ष्मी योग' मुखरित हुआ। ऐसा जातक धनवान होगा तथा उसे जीवन में सभी भौतिक सुख संसाधनों की प्राप्ति होगी। जातक अच्छी भू-सम्पत्ति का स्वामी होगा। जातक की आर्थिक उन्नति सही अर्थों में प्रथम संतति के बाद होती है।
3. **चंद्र+बुध**—जातक राजा होगा।
4. **चंद्र+गुरु**—दशम भाव में चंद्रमा शत्रुक्षेत्री होगा। यहां पर केसरी योग, कुलदीपक योग एवं यामिनीनाथ योग बनेगा। दोनों ग्रह धन स्थान, सुख स्थान एवं अष्टम भाव को देखेंगे। फलत: राज्य पक्ष, कोर्ट-कचहरी में दबदबा रहेगा। जातक को निर्बाध गति से धन प्राप्ति होती रहेगी एवं सुख प्राप्ति के संसाधन मिलते रहेंगे। जातक को वाहन की प्राप्ति 24 व 32 वर्ष की आयु में होगी।
5. **चंद्र+शुक्र**—जातक भाग्यशाली होगा।
6. **चंद्र+शनि**—जातक का राजनीति में वर्चस्व होगा।
7. **चंद्र+राहु**—जातक महान पराक्रमी राजा होगा।
8. **चंद्र+केतु**—जातक को राज्यपक्ष से बाधा आयेगी।

## कन्यालग्न में चंद्रमा की स्थिति एकादश स्थान में

कन्यालग्न में चंद्रमा लाभेश होने के कारण पाप फलप्रद है। चंद्रमा अपने पुत्र बुध के लग्न में थोड़ा उद्विग्न रहता है। क्योंकि बुध अपने पिता चंद्रमा का परम शत्रु है। जबकि चंद्रमा बुध से वैर भाव नहीं रखता। यहां एकादश स्थान में चंद्रमा कर्क राशि में स्वगृही होगा। ऐसे जातक का भाग्योदय प्रथम संतति के बाद होगा। जातक को धन-सम्पत्ति, वैभव, ऐश्वर्य, माता और ज्येष्ठ

भाई का सुख मिलेगा। जातक स्वभाव से शांतिप्रिय होता है। जातक के पास काफी भू-सम्पत्ति एवं बैंक बैलेंस (Bank balance) होगा।

**दृष्टि**–एकादश भावगत चंद्रमा की दृष्टि पंचम भाव (मकर राशि) पर होगी। ऐसे जातक को उच्च शैक्षणिक डिग्री (Higher Education-Degree) मिलेगी।

**निशानी**–जातक की कन्या संतति अधिक होंगी। जातक को स्त्री मित्र (Female Friend) से लाभ होगा।

**दशा**-चंद्रमा की दशा-अन्तर्दशा में जातक धनी होगा। उसके हाथ में ली गई महत्वकांक्षी योजनाएं सफल होंगी।

## चंद्रमा का अन्य ग्रहों से सम्बन्ध–

1. **चंद्र+सूर्य**–कन्यालग्न में चंद्रमा लाभेश होने से पापी है। सूर्य व्ययेश होने से अशुभ फलदाता है। इन दोनों की युति वस्तुत: लाभेश चंद्र की व्ययेश के साथ निरर्थक युति है। यहां एकादश स्थान में दोनों ग्रह कर्क राशि में होंगे। ऐसे जातक का जन्म श्रावणकृष्ण अमावस्या को सुबह दस बजे के आस-पास होगा। यहां बैठकर दोनों ग्रह पंचम भाव मकर राशि को देखेंगे। चंद्रमा यहां स्वगृही होगा। ऐसा जातक पढ़ा-लिखा होता है। उसे पुत्र-पुत्री दोनों की प्राप्ति होती है। जातक का भाग्योदय प्रथम संतति के बाद होगा।
2. **चंद्र+मंगल**–यहां एकादश स्थान में दोनों ग्रह कर्क राशि में होंगे। कर्क में जहां चंद्रमा स्वगृही होगा वहीं मंगल नीच का होने से 'नीचभंग राजयोग' बनेगा। फलत: यहां 'महालक्ष्मी योग' की सृष्टि होगी। यहां बैठकर दोनों ग्रह धन भाव (तुला राशि), पंचम भाव (मकर राशि) एवं छठे भाव (कुंभ राशि) को देखेंगे। फलत: ऐसा जातक महाधनी होगा। जातक अपने शत्रुओं का मान भंग करने में सक्षम होगा। जातक की आर्थिक उन्नति प्रथम संतति के बाद ही होगी।
3. **चंद्र+बुध**–जातक उद्योगपति होगा।
4. **चंद्र+गुरु**–बृहस्पति यहां उच्च का एवं चंद्रमा स्वगृही होगा। किम्बहुना योग के साथ ये दोनों ग्रह पराक्रम स्थान, पंचम भाव एवं सप्तम भाव को देखेंगे। फलत: जातक राजातुल्य ऐश्वर्य को भोगेगा। जातक छोटे भाई-बहनों, पुत्र-पुत्रियों पर धन खर्च करेगा तथा परिजनों से प्रेम करेगा। जातक की पत्नी सुन्दर होगी तथा उसका गृहस्थ जीवन सुखमय रहेगा।
5. **चंद्र+शुक्र**–जातक विद्यावान होगा।
6. **चंद्र+शनि**–जातक को उच्च शैक्षणिक उपाधि मिलेगी।